मांगीतुंगी पर्वतकी यात्रा की। इस समय जिनसागर, रत्नसागर, चन्द्रसागर, रूपजी, वीरजी, आदि क्षात्र भी आपके साथ थे। इसके पश्चात् गिरिनारकी यात्राके लिये जाते हुए आप सूरतमे ठहरे। वहाँ माघ शुक्ला प्रतिपदाको आणन्द नामक श्रावकने 'णायकुमारचरिउ'की एक प्रति आपको अर्पित की। शक सवत् १६५१ की वैशाख कृष्णा त्रयोदशीको इन्होंने केसरियाजीकी यात्रा की तथा उसी वर्ष मार्गशीर्ष शुक्ला पञ्चमीको तारगा पर्वत और कोटिशिलाकी वन्दना की। इसी वर्ष पौष कृष्णा द्वादशीको गिरिनारकी और माघकृष्णा चतुर्थीको शत्रुञ्जय पर्वतकी यात्रा की और मार्गमे सूरतमे पडाव डाला।

वि० स० १७२७की भाद्रपद शुक्ला पञ्चमीको आर्यिका पासमतीके लिए श्रीचन्द्र विरचित कथाकोशकी एक प्रति लिखवायी। इनके द्वारा लिखी एक नन्दीश्वर-आरती भी उपलब्ध है। आगरानिवासी बनारसीदासके पुत्र जीवनदासको पहले इनके विषयमे अनादर था, किन्तु सूरतके चातुर्मासमे इनकी विद्वत्ता देखकर वे इनके शिष्य बन गये। वृद्धिसागर और रूपचन्दने भी इनकी स्तुति की है। इनके शिष्य माणिकनन्दिने शक सवत् १६४६ की भाद्रपद शुक्ला चतुर्दशीको अनन्तनाथ-आरतीकी रचना की है। अतएव इनका समय वि० स० की १८वी शती सुनिश्चित है। देवेन्द्रकीर्तिने कल्याणमन्दिरपूजा, विषापहारपूजा इन दो पूजाग्रन्थोकी रचना की है। ये दोनो रचनाएँ साधारण हैं। रचनाएँ सस्कृत भाषामे हैं। कल्याणमन्दिरमे रचनाकालका निर्देश भी किया गया है। यथा

गुणवेदागचद्राब्दे शाके १६४३ फाल्गुनमास्येद।
कारजाख्यापुरे द्दष्ट चन्द्रनाथदेवार्चनम्॥

इति श्रीवलात्कारगणेय भ० देवेन्द्रकीर्तिविरचितम्। कल्याणमदिरपूजा सपूर्णम्[1]॥

## जिनसागर

बलात्कारगण कारञ्जा शाखाके भट्टारक देवेन्द्रकीर्तिके शिष्योमे जिनसागर प्रमुख है। जिनसागरने शक सवत्की १७वी शती और वि० स० की १८वी शती मे कई रचनाएँ लिखी हैं। कवि सस्कृत और हिन्दी दोनो ही भाषाओके विद्वान हैं, पर इनकी अधिकाश रचनाएँ हिन्दीमे पायी जाती हैं। अब तक इनकी निम्नलिखित रचनाओकी सूचनाएँ प्राप्त हैं

१ आदित्यव्रतकथा ( शक सवत् १६४६ चैत्रकृष्णा पचमी ),
२ जिनकथा ( शक स० १६४९ )

१ भट्टारक सम्प्रदाय, लेखाक १५०।

३ पद्मावतीकथा ( शक सं० १६५२ आश्विन शुक्ला द्वादशी ),
४ पुष्पाञ्जलिकथा ( शक सं० १६६० ),
५ लवणांकुशकथा,
६. अनन्तकथा,
७ सुगन्धदशमीकथा,
८ जीवन्धरपुराण ( शक सं० १६६६ वैशाख शुक्ला द्वादशी ),
९ नन्दीश्वरउद्यापन,
१० आदिनाथस्तोत्र,
११. शान्तिनाथस्तोत्र,
१२. पार्श्वनाथस्तोत्र,
१३ पद्मावतीस्तोत्र,
१४ क्षेत्रपालस्तोत्र,
१५. ज्येष्ठजिनवरपूजा,
१६ शान्तिनाथआरती ।

## सुरेन्द्रभूषण

साहित्य और संस्कृतिके परिपोषकोंमें बलात्कारगण और अटेर शाखाका भी महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस शाखामें सिंहकीर्ति, धर्मकीर्ति, शीलभूषण, ज्ञानभूषण, जगतभूषण, विश्वभूषण, देवेन्द्रभूषण और सुरेन्द्रभूषणका नामोल्लेख मिलता है। सुरेन्द्रभूषण देवेन्द्रभूषणके शिष्य थे। इन्होंने संवत् १७६० फाल्गुन शुक्ला प्रतिपदाको सम्यग्ज्ञानयन्त्र, सं० १७६६ माघ शुक्ला पंचमीको षोडशकारण यन्त्र, सं० १७७२ फाल्गुन कृष्णा नवमीको सम्यग्दर्शनयन्त्र और सं० १७९१ को फाल्गुन कृष्णा नवमीको अटेरमें दशलक्षणयन्त्रकी स्थापना की। अतएव सुरेन्द्रभूषण भट्टारकका समय वि० सं० की १८वीं शतीका उत्तरार्द्ध है। सम्यग्दर्शनयन्त्रपर निम्नलिखित अभिलेख अंकित है

"सं० १७७२ वर्षे फाल्गुन वदि ९ चन्द्रे श्रीमूलसंघे भ० श्रीदेवेन्द्रभूषणदेवा तत्पट्टे भ० श्रीसुरेन्द्रभूषणदेवा तस्मात् ब्रह्म जगतसिंह गुरूपदेशात् तदाम्नाये लवकंचुकान्वये वुढेले ज्ञातीये ककौआ गोत्रे श्री सा सिवरामदास भार्या देवजावी [1]"।

सुरेन्द्रभूषणकी एक ही रचना 'ऋषिपंचमी'कथा उपलब्ध है। इस ग्रन्थकी प्रशस्तिमें रचनाकाल वि० सं० १७५७ अंकित है। कविने इसे श्रावकोंके पढ़नेपढ़ानेके लिये लिखा है।

१ भट्टारक सम्प्रदाय, लेखांक ३२१ .

## महेन्द्रसेन

काष्ठासघ नन्दितटगच्छके आचार्योमे रत्नकीर्ति, लक्ष्मीसेन, भीमसेन, सोमकीर्ति, विजयसेन, यश कीर्ति, उदयसेन, त्रिभुवनकीर्ति, रत्नभूपण, जयकीर्ति, केशवसेन, विश्वकीर्ति, धर्मसेन, विमलसेन, विशालकीर्ति, विश्वसेन, विजयकीर्ति, विद्याभूषण, श्रीभूषण आदि आचार्य हुए। महेन्द्रसेनके गुरु विजयकीर्ति थे। इस परम्परामे धर्मसेनके पश्चात् विमलसेन और विशालकीर्तिके नाम आये हैं। विशालकीर्तिके शिष्य विश्वसेनने वि० स० १५९६ मे एक मूर्ति स्थापित की थी। इनके द्वारा लिखित आराधनासारटीका भी उपलब्ध है। विश्वसेनके दो शिष्य हुए विजयकीर्ति और विद्याभूपण। इन विजयकीर्तिके शिष्य महेन्द्रभूपण हैं। इनका समय वि० की १७वी शतीका अन्तिम पाद और १८वी शतीका प्रथम पाद है। इनकी दो रचनाएँ उपलब्ध है सीताहरण और वारहमासा। सीताहरणमे निम्नलिखित प्रशस्ति उपलब्ध होती है

> काष्ठासघशृङ्गारविविधविद्यारससागर।
> नदीतटगच्छकाव्य पुराण गुण आगर॥
> सूरि विश्वसेन पाटि प्रगट सूरि विजयकीर्ति वदितचरण।
> महेद्रसेन एव वदति राम सीता मगलकरण[1]॥

## सुरेन्द्रकीर्ति

काष्ठासघ नन्दीतटगच्छकी शाखामे इन्द्रभूपणके पश्चात् सुरेन्द्रकीर्ति भट्टारक हुए। इन्होने वि० स० १७४४ मे रत्नत्रय यत्र, वि० स० १७४७ मे मेरुमूर्ति एव इसी वर्ष एक रत्नत्रय यत्रकी स्थापना की। रत्नत्रय यत्रके अभिलेखमे काष्ठासघ और नन्दितटगच्छके आचार्योमे इन्द्रभूषण और उनके शिष्य सुरेन्द्रकीर्तिका उल्लेख आया है

"सवत् १७४४ सके १६०९ फाल्गुण सुद १३ श्रीकाष्ठासघे लाडवागडगच्छे भ० प्रतापकीर्त्याम्नाये वघेरवालज्ञाती गोवाल गोत्रे स० पदाजी भार्यातानाई प्रणमति। श्रीकाष्ठासघे नदीतटगच्छे भ० इन्द्रभूषण तत्पट्टे भ० सुरेद्रकीर्ति[2]।"

सुरेन्द्रकीर्तिने वि०स० १७५३मे चौवीसी मूर्तिकी तथा सवत् १७५४ और स० १७५६मे केसरियाजी क्षेत्र पर दो चैत्यालयोकी प्रतिष्ठा की है। अतएव सुरेन्द्रकीर्तिका समय वि०स० की १८वी शती है। सुरेन्द्रकीर्तिकी निम्नलिखित रचनाएँ प्राप्त हैं

१ पद्मावती पूजा (वि०स० १७७३),

१. भट्टारक सम्प्रदाय, लेखाक ६७८।
२ वही, लेखाक ७४४।

२ कल्याणमन्दिर ( छप्पय ),
३ एकीभाव ( छप्पय ),
४ विषापहार ( छप्पय ),
५ भूपाल ( छप्पय ) ।

सुरेन्द्रकीर्तिके शिष्य धनसागरने स० १७५१मे 'नवकारपच्चीसी' तथा स० १७५३मे 'विहरमान तीर्थंकर स्तुति'की रचना की है ।

इनके एक अन्य शिष्य पामोने स० १७४९मे 'भरत-भुजवलिचरित' लिखा है । सुरेन्द्रकीर्तिके शिष्य देवेन्द्रकीर्तिने 'पुरन्दरव्रतकथा'की रचना की है ।

## ललितकीर्ति

भट्टारक ललितकीर्ति काष्ठासंघ माथुरगच्छ और पुष्करगणके भट्टारक जगतकीर्तिके शिष्य हैं । ये दिल्लीकी भट्टारकीय गद्दीके पट्टधर थे । ये वडे विद्वान और वक्ता थे । मन्त्र-तन्त्र आदि कार्योमे भी निपुण थे । भट्टारक ललितकीर्तिके समयमे वि०स० १८६१मे फतेहपुरमे दशलक्षणव्रतका उद्यापन हुआ था । इस अवसर पर निर्मित दशलक्षण यन्त्र पर अंकित अभिलेखसे इनका परिचय प्राप्त होता है । अभिलेख निम्नप्रकार है

"स० १८६१ शक १७२६ मिती वैशाख सुदी ३ शनिवार श्रीकाष्ठासघे माथुरगच्छे भ० देवेन्द्रकीर्ति तत्पट्टे भ० जगतकीर्ति तत्पट्टे भ० ललितकीर्ति तदाम्नाये अग्रोतकान्वये गर्गगोत्रे साहजी जठमलजी तत् भार्या कृपा श्रीवृहत् दशलक्षणयन्त्र करापित उद्यापित फतेहपुरमध्ये जतीहरजीमल श्रीरस्तु सेखावत लक्ष्मणसिंहजी राज्ये"[1] ।

वि०स० १८८१मे पमोसामे एक मन्दिरका निर्माण हुआ है । इन्होने वि०स० १८८५मे महापुराणकी टीका भी लिखी है ।

भट्टारक ललितकीर्ति अत्यन्त प्रभावक थे । इन्होने दिल्लीके वादशाह अल्लाउद्दीन खिलजीसे ३२ फरमान और फिरोजशाह तुगलकसे ३२ उपाधियाँ प्राप्त की थी । भट्टारक ललितकीर्ति दिल्लीसे कभी-कभी फतेहपुर जाया करते थे और वहाँ महीनो ठहरते थे । वहाँ उनके शिष्योकी सख्या वहुत थी ।

ललितकीर्तिने महापुराणकी टीका तीन खण्डोमे समाप्त की है । प्रथम खण्डमे ४२ पर्व हैं और द्वितीय खण्डमे ४३से ४७वें पर्व तककी टीका है । इस

१ भट्टारक सम्प्रदाय, लेखाक ६१५ ।

द्वितीय खण्डको उन्होने वि०स० १८८५मे पूर्ण किया है। इसके पश्चात् ललित-कीर्तिने तृतीयखण्डमें उत्तरपुराणकी टीका रची है।

ललितकीर्तिके नामसे अनेक रचनाएँ उपलब्ध है। पर यह नही कहा जा सकता। कि ये सभी रचनाएँ इन्ही ललितकीर्ति की हैं या दूसरे ललितकीर्ति की। इन ललितकीर्तिका समय वि०स० की १९वी शती निश्चित है। श्री पण्डित परमानन्दजी शास्त्रीने ललितकीर्तिके नामसे निम्नलिखित २४ रचनाओका निर्देश किया है

१ सिद्धचक्रपाठ,
२ नन्दीश्वरव्रत कथा,
३ अनन्तव्रत कथा,
४ सुगन्धदशमी कथा,
५ षोडशकारण कथा,
६ रत्नत्रयव्रत कथा,
७ आकाशपञ्चमी कथा,
८ रोहिणीव्रत कथा।
९. धनकलश कथा,
१० निर्दोषसप्तमी कथा,
११ लब्धिविधान कथा,
१२ पुरन्दरविधान कथा,
१३ कर्मनिर्जरचतुर्दशीव्रत कथा,
१४. मुकुटसप्तमी कथा,
१५. दशलाक्षणीव्रत कथा,
१६. पुष्पाञ्जलिव्रत कथा,
१७. ज्येष्ठजिनवर कथा,
१८ अक्षयनिधिदशमी व्रत कथा,
१९ नि शल्याष्टमी विधान कथा,
२० रक्षाविधान कथा,
२१ श्रुतस्कन्ध कथा,
२२ कञ्जिकाव्रत कथा,
२३ सप्तपरमस्थान कथा,
२४ षट्रस कथा।

परम्परापोषक आचार्योंके अन्तर्गत भट्टारकोकी गणना की जाती है।

इन्होंने मूर्ति-मन्दिरप्रतिष्ठा, पुराण, कथा, पूजा-पाठ, स्तोत्र आदिकी रचना एवं मन्त्र-तन्त्रोंका चमत्कार दिखला कर जैन संस्कृतिकी रक्षा की है। भट्टारकोंने अपने कला-कौशल, काव्यप्रतिभा, आध्यात्मिकता आदिके कारण तत्कालीन शासकोंको भी प्रभावित किया है। ये ई० सन्‌की ९वीं, १०वीं शतीसे ही जैन-साहित्य और संस्कृतिका प्रचार करते रहे हैं। हमने यहाँ प्रमुख साहित्यसेवी भट्टारकोंका ही परिचय प्रस्तुत किया है, क्योंकि इनके द्वारा तीर्थंकर महावीरकी परम्परा सुरक्षित रह सकी है।

